# पंच परमेष्ठि

## तर्ज : जरा समाने.. . .

जरा श्रद्धा से सुमिरन करीये, यह महामंत्र नवकार है।
शुद्ध मन से करे जा उपासना, उस व्यक्ति का बेडा पार है।।टेर।।
दर्शन ज्ञान अनन्त शुद्ध रूप से जाग रहा अर्हन्त।।
यथाख्यात चारित्र शक्ति गुण पूर्ण रूप से राग रहा।
जो अरिहन्त पद के धार है, उन्हे बार-बार मेरा नमस्कार है।।1।।
अष्ट कर्म बन्धन से जिनको सदा काल विसराम मिलता सिद्ध।
आव्याबाध सुख और अटल, अवगाहन अक्षय धाम मिला।।
इसलिए तो सिद्ध श्रेयकार है, उन्हे बार-बार मेरा नमस्कार है।।2।।
आठ सम्पदाओ से जिनका, जीवन अंग में राज रहा आचार्य।
सद वचनो से सकल संघ, पर समता शासन छाज रहा।
छत्तीस गुणो के धार हैं, उन्हें बार-बार मेरा नमस्कार है।।3।।
लोकोत्तर दीपक प्रकाश, मोक्ष मार्ग सब पाते हैं।।
पच प्रकारा चार चरणा, विधि करते और करवाते।।
जिनशासन के खेवनहार है, उन्हे बार-बार मेरा नमस्कार है।।4।।
वीतराग श्रुत चरण करण के, नय प्रमाण से ज्ञाता है।।
जिनक चरण कमल मे रह कर, धर्म बोध जग पता है।।
जो उपाध्याय उर हार है, उन्हे बार-बार मेरा नमस्कार है।।5।।
सम्यक दर्शन युक्त जगत मे, पच महाव्रत पाल रहे।
सदा श्रमण निर्ग्रन्थ धर्म मे, जीवन अपना ढाल रहे।
जो सचे साधु अणगार है, उन्हे बार-बार मेरा नमस्कार है।।6।।
सर्व श्रेष्ठ मंगलो मे मगल, सब मत्रो मे मत्र महान प्रधान।
सब सूत्रो मे सूत्र सार यह, सब धर्मो मे धर्म प्रधान।
सब पापो का नाशनहार है, उन्हे बार-बार मेरा नमस्कार है।।7।।



पंच परमेष्ठि महा मंत्र में, जिनका मन रम जाता है।
लौकिक और लोकोतर सब, संकटों से वह बच जाता है।
हो जाता सुमेरु भव पार है, उन्हें बार-बार मेरा नमस्कार है।।8।।

## : मेरी भावना :

जिसने राग द्वेष कामादिक जीते, सब जग जान लिया।
सब जीवों को मोक्ष मार्ग का, निस्पृह हो उपदेश दिया।
बुद्ध वीर जिन हरिहर ब्रह्मा, या उसको स्वाधीन कहो।
भक्ति भाव से प्रेरित हो यह, चित्त उसी में लीन रहो।।1।।

विषयों की आशा नहीं जिनके, साम्य भाव धन रखते हैं।
निज-पर के हित-साधन में जो, निशदिन तत्पर रहते हैं।
स्वार्थत्याग की कठिन तपस्या, बिना खेद जो करते हैं।
ऐसे ज्ञानी साधु जगत् के, दुःख समूह को हरते हैं।।2।।

रहे सदा सत्संग उन्हीं का, ध्यान उन्हीं का नित्य रहे।
उन्हीं जैसी चर्या में यह, चित्त सदा अनुरक्त रहे।
नहीं सताऊँ किसी जीव को, झूठ कभी नहीं कहा करूँ।
परधन वनिता पर न लुभाऊँ, संतोषामृत पिया करूँ।।3।।

अहंकार का भाव न रक्खूँ, नहीं किसी पर क्रोध करूँ।
देख दूसरों की बढ़ती को, कभी न ईर्ष्या-भाव धरूँ।।
रहे भावना ऐसी मेरी, सरल सत्य व्यवहार करूँ।
बने जहाँ तक इस जीवन में, औरों का उपकार करूँ।।4।।

मैत्री-भाव जगत् में मेरा, सब जीवों से नित्य रहे।
दीन दुःखी जीवों पर मेरे, उर से करुणा-स्रोत बहे।
दुर्जन-क्रूर-कुमार्ग रतों पर, क्षोभ नहीं मुझको आवे।
साम्य-भाव रखूँ मै उन पर, ऐसी परिणति हो जावे।।5।।

# अटल सत्य

इस संसार का कोई भी मनुष्य निश्चयपूर्वक यह नहीं क सकता कि जो कुछ होना है वह अनादिकाल से नियत है। सब कुछ नियत है तो उस नियत काम के हो जाने के बाद संसार में कुछ रहेगा ही नही। अनेकों घटनाएँ नियत नहीं है। अनेक प्रकार से हमारी जिन्दगी में घटती रहती है तथा संसार बढाती रहती है। इसी से संसार चलता रहता है। वास्तव मे को व्यवहारवादी होना चाहिए। व्यवहारवाद ही संसार है और अनुकम्पा की जननी है। यही धर्म यही अटल सत्य है।

